# विष्णु पुराण

## (प्रथम खंड)

( सरल भाषानुवाद सहित )

★

सम्पादक :

वेदमूर्ति तपोनिष्ठ

पं० श्रीराम शर्मा आचार्य

चारों वेद, १०८ उपनिषद्, षट्-दर्शन
२० स्मृतियां और १८ पुराणों के
प्रसिद्ध भाष्यकार ।

★

प्रकाशक :

संस्कृति संस्थान, बरेली ।
( उ० प्र० )

# भूमिका

अठारह महापुराणों मे यद्यपि यह 'विष्णुपुराण' आकार की दृष्टि से सबसे छोटा है, पर इसका महत्व प्राचीन समय से ही बहुत अधिक माना गया है। अन्यान्य पुराणो में जो पुराण-सूचियाँ मिलती हैं उन सभी मे इसको तृतीय स्थान दिया गया है। संस्कृत के विद्वानो की दृष्टि मे इसकी भाषा ऊँचे दर्जे की साहित्यिक, काव्यगुण सम्पन्न और प्रसादगुणयुक्त मानी गई है। जहाँ तक अनुमान है भाषा और वर्णनशैली की श्रेष्ठता मे भागवत के सिवाय किसी अन्य ग्रंथ की तुलना इससे नहीं की जा सकती। भूमण्डल का स्वरूप, ज्योतिष, राजवंशों का इतिहास, कृष्ण चरित्र आदि विषयों का इसमे बड़े बोधगम्य ढंग से वर्णन किया गया है। कई पुराणो मे जो साम्प्रदायिक खण्डन-मण्डन अथवा विरोध की भावना पाई जाती है, उससे भी यह मुक्त है। धार्मिक तत्वों का इसमें जैसी सरल और सुबोध शैली मे वर्णन किया गया है उसकी जितनी प्रशंसा की जाय कम है।

'विष्णुपुराण' की श्लोक संख्या के विषय मे बड़ा मतभेद है। अधिकांश स्थानों मे २३ हजार श्लोक बतलाये गये हैं पर जो ग्रंथ इस समय प्राप्त है उसमे केवल सात हजार श्लोक पाये जाते हैं। इस पर कई विद्वान कहते हैं कि 'विष्णु धर्मोत्तर पुराण' इसी का उत्तरार्ध है। इसको मान लेने पर और 'विष्णु धर्मोत्तर' के नौ हजार श्लोकों को जोड देने पर भी सोलह हजार की संख्या प्राप्त होती है जो तेईस हजार मे सात हजार कम है। इस प्रकार यह एक ऐसी समस्या हो गई है जिसके सम्बन्ध में कोई निर्णयात्मक सम्मति दे सकना असम्भव है। यद्यपि डा० विलसन जैसे विदेशी विद्वान इसको बहुत बाद की कृत्रिम रचना कहकर छुटकारा पा जाते

है, पर किसी हिन्दू धर्मानुयायी का इससे संतोष नहीं हो सकता। हम तो इस विषय मे यही कह सकते हैं कि सभव है किसी कारणवश प्राचीन काल मे ही विष्णु पुराण का यह सक्षिप्त सस्करण किसी विद्वान ने पृथक कर दिया हो और मूल बडा ग्रथ विदेशियो के आक्रमण के समय नष्ट हो गया हो।

विष्णु-पुराण के वर्ण्य-विषय—

विष्णु पुराण छः अशो मे बँटा है, जिनमें १२६ अध्याय हैं। पहले अश मे काल का स्वरूप, सृष्टि की उत्पत्ति और ध्रुव, पृथु और प्रह्लाद का वृत्तान्त है। दूसरा अश लोको के स्वरूप के सम्बन्ध मे है। इसमे पृथ्वी के नौ खण्ड, सात पाताल लोक तथा सात ऊर्ध्व लोको का वर्णन है। ग्रह-नक्षत्र, ज्योतिष चक्र, नवग्रह आदि का भी परिचय दिया है। तीसरे मे मन-वन्तर, वेदो की शाखाओं का विस्तार, गृहस्थ-धर्म और श्राद्ध विधि वर्णित है। चौथे अश में सूर्य वश, चन्द्रवश आदि के राजाओ के चरित्र तथा उनकी वशावली वर्णन की गई है। पाँचवा अश, जो पर्याप्त बडा है, श्रीकृष्ण चरित्र तथा उनकी लोकोत्तर लीलाओ से सम्बन्ध रखता है। यह बात उल्लेखनीय है कि जहां इसमे राम-चरित्र दस बीस श्लोको मे ही दिया गया है कृष्ण-चरित्र का विस्तार सैकडो पृष्ठ मे है। अन्तिम अश छोटा है और उसमे प्रलय और मोक्ष मार्ग का वर्णन करके ग्रथ का उपसहार किया गया है।

इस प्रकार शास्त्रों मे पुराणो के जो पाँचो लक्षण (१) सर्ग (तत्वोत्पत्ति और महाभूतो की सृष्टि), २) प्रतिसर्ग (सृष्टि का प्रारम्भ और विविध प्रकार के प्राणियों की उत्पत्ति) (३) वश (ब्रह्माजी द्वारा उत्पन्न मूल वशो का वर्णन), (४, मन्वन्तर (काल एव समय के खण्ड और कल्प आदि का वर्णन) (५) वशानुचरित्र (ऐतिहासिक राजवशो के विशिष्ट महापुरुषो का परिचय), 'विष्णु पुराण' मे पाये जाते हैं। इसके अतिरिक्त बीच-बीच में अध्यात्म विवेचन, सदाचार और धर्म का निरूपण, कलिधर्म आदि उपयोगी विषयो का भी समावेश है। समस्त विषयों का सम्यक अनुपात और आकार में वर्णन करना इस पुराण की विशेषता है। किसी विषय का इतना मना-

इसका विस्तार नहीं किया गया है कि पाठक को पढ़ते-पढ़ते भारस्वरूप आन पड़ने लगे।

## पुराण का प्राविर्भाव—

विष्णु पुराण के प्राविर्भाव की कथा भी एक विशेष महत्व रखती है। इसमें दया, क्षमा की वृत्ति का एक उत्तम उदाहरण मिलता है। महर्षि वशिष्ठ के पौत्र पराशरजी को जब ज्ञात हुआ कि उनके पिता को विश्वामित्र जी की प्रेरणा से राक्षस ने खा लिया था तो उन्हे बड़ा रोष आया और उन्होंने राक्षसों के नाश के लिये एक यज्ञ आरम्भ किया, जिसमें सैकड़ों राक्षस जलकर भस्म होने लगे। यह देख पितामह वशिष्ठ जी ने उनको समझाया कि तुम्हारे पिता की मृत्यु में राक्षसों का कोई विशेष दोष न था, घटना और भाग्यवश ही उनकी इस प्रकार मृत्यु हो गई। अब तुम इस प्रकार के क्रोध को त्याग दो, क्योंकि साधुओं का मुख्य लक्षण क्षमा ही कहा गया है :—

सञ्चितस्यापि महता वत्स क्लेशेन मानवैः।
यशस्तपसश्चैव न क्रोधोनाशकरः परः॥
स्वर्गापवर्ग व्यासेध कारणं परमर्षयः।
वर्जयन्ति सदा क्रोध तात मा तद्वशो भव॥

(वि० १-१-१७-१८)

"हे वत्स! मनुष्य अत्यन्त कष्ट और श्रम से जिस यश और तप का संचय करता है यह क्रोध उसका अत्यन्त नाश करने वाला है। इससे महर्षिगण स्वर्ग और मोक्ष को बिगाड़ने वाले इस क्रोध का सर्वदा त्याग ही करते आये हैं। अतः तुम इसके वशीभूत होकर अपना अनहित मत करो।"

पराशर जी ने वृद्धजनों की शिक्षा को स्वीकार करके जब राक्षसों का नष्ट करना बन्द कर दिया तो राक्षस वंश के पूर्वज महर्षि पुलस्त्य जी बहुत सन्तुष्ट हुए और उन्होंने पराशर जी को पुराण संहिता की रचना कर सकने का वरदान दिया। उसी के फलस्वरूप अवसर आने पर उन्होंने इसका प्रवचन मुनिवर मैत्रेय जी की प्रार्थना पर किया।

वाराह कल्प का वर्णन—

जिस काल मे हम सब रह रहे हैं उसका नाम शास्त्रों में 'वाराह कल्प' कहा गया है। सतयुग, त्रेता, द्वापर और कलियुग मिलकर चतुर्युग कहलाते है। ऐसे हजार 'चतुर्युग' का ब्रह्मा का एक दिन होता है। ऐसे ही तीन सौ साठ दिनो की ब्रह्मा की परमायु होती है। शास्त्रो के अनुसार ब्रह्मा की आधी आयु व्यतीत हो चुकी है और आधी आयु मे यह पद्म नामक महाकल्प आरम्भ हुआ है जिसका प्रथम कल्प'वाराह' नाम का इस समय चल रहा है। इसका वर्णन करते हुए 'विष्णु पुराण' मे कहा गया है कि जिस प्रकार अन्य कल्पो मे नारायण ने मत्स्य,कूर्म आदि का रूप धारण करके पृथ्वी का उद्धार किया था उसी प्रकार इस कल्प मे उन्होने जल मे डूबी हुई पृथ्वी को बाहर लाकर सृष्टि रचना के उपयुक्त बनाने के लिये 'वेदयज्ञमय वाराह' शरीर धारण किया। जब वे इस रूप मे पृथ्वी के सम्मुख प्रकट हुए तो वह उनकी स्तुति करते हुये कहने लगी—

"हे कमलनयन भगवन्! आपको नमस्कार है, आज आप इस पाताल लोक से मेरा उद्धार कीजिये। पूर्वकाल मे मैं आपसे ही उत्पन्न हुई थी। मेरे तथा अन्य महाभूतो के उपादान कारण आप ही हैं। परमत्मा स्वरूप! आपको नमस्कार है। प्रधान (कारण) और व्यक्त (कार्य) रूप! आपको नमस्कार है। काल स्वरूप। आपको नमस्कार है। प्रभो! जगत की सृष्टि, पालन सहार के लिये आप ही ब्रह्मा विष्णु और रुद्र का रूप धारण करने वाले हैं। गोविंद! जगत के एकार्णव मे मग्न हो जाने पर सबको उदरस्थ करके अन्त मे आप ही उस जल मे शयन करते हैं।" ( वि० पु० १—४)

इसी प्रकार आगे चलकर सनन्दन आदि योगीश्वरों ने वाराह भगवान की स्तुति करते हुए कहा—"जगत्पते! परमार्थ (सत्य वस्तु) तो एक मात्र आप ही हैं, आपके अतिरिक्त और कोई भी नही है। यह आपकी ही महिमा है जिससे यह सम्पूर्ण चराचर जगत व्याप्त है। यह जो कुछ भी मूर्तिमान जगत दिखायी देता है, वह ज्ञान स्वरूप आपका ही शरीर है। इस सम्पूर्ण

ज्ञान स्वरूप जगत को अज्ञानी लोग अर्थ रूप (वास्तविक) समझते हैं, अतः वे निरन्तर मोहमय संसार-सागर में भटकते रहते हैं। परमेश्वर! जो लोग शुद्धचित्त और विज्ञानवेत्ता हैं, वे इस सम्पूर्ण संसार को आपका ज्ञानात्मक रूप ही देखते हैं।" (वि० पु० १—४)

— इस वर्णन से जगत के आदिकारण तथा उसके सत्य स्वरूप पर जो प्रकाश पड़ता है वही समस्त ज्ञान-विज्ञान का अन्तिम निष्कर्ष है। सृष्टि की रचना में चाहे कितनी भी विविधता क्यों न दिखलाई पड़ती हो, संसार में कितना भी संघर्ष क्यों न अनुभव होता हो, जन्म और मरण, उत्पत्ति और नाश में कितना ही अन्तर क्यों न जान पड़ता हो; पर ज्ञानी को स्पष्ट यह दिखायी देता है कि इन समस्त विविधता, भिन्नता के मूल में एकता विद्यमान है। विश्व भर में जो कुछ भी दिखाई पड़ता है या अनुभव में आता है उस सबका मूल उद्गम एक ही है। पुराणकार ने इस तथ्य को वाराह भगवान की कथा के रूप में प्रकट किया है। अन्य लोग वैज्ञानिक शब्दावली में इसका निरूपण करते हैं पर वास्तविक तात्पर्य सबका यही है कि समस्त जगत का मूल कारण एक ही है। उसी से यह बार-बार उत्पन्न होता और वृद्धि को प्राप्त होता है और अन्त में उसी में लीन हो जाता है।

ध्रुव आख्यान—

विष्णुपुराण का ध्रुव आख्यान बड़ा सुन्दर और शिक्षाप्रद है। संसार में मनुष्य यदि कोई महान कार्य करना चाहता है, अपनी सामान्य स्थिति से उठकर आत्मोद्धार का अभिलाषी है तो उसका एक मात्र आधार तप—अनासक्त भाव से कर्तव्य पालन ही है। अपने उदर पालन के लिये, स्त्री, बच्चे और परिवार के भरण-पोषण के लिये तो सभी को परिश्रम करना पड़ता है, इसके लिये मनुष्य अनुचित मार्ग का भी आश्रय लेते हैं, पर जो किसी प्रकार की महानता, लोकोत्तर पदवी का इच्छुक है, उसको इस स्वार्थमयी स्थिति से अवश्य ही ऊँचा उठना होता है। उसे लोक, समाज, संसार के हित की भावना से श्रम करना पड़ता है, उसका प्रतिफल कैसा भी क्यों न मिले। जब

मनुष्य अपने को इस विशाल संसार का एक अंग मात्र समझ लेता है और सबके हित मे अपना हित मानने लगता है तो उसकी शक्ति अनन्त गुनी बढ़ जाती है और वह बड़े-बड़े दुस्तर कार्यों का भी सरलता से पूरा कर सकता है ।

ध्रुव का व्यक्तित्व भी ऐसा ही था । वह अपने को एक राजा का पुत्र अथवा किसी एक माता का बेटा समझने के बजाय व्यापक रूप मे देखता था । इसीलिये उसे अपनी विमाता अथवा सौतेले भाई से किसी प्रकार का द्वेष नही हुआ, वरन् उसने अपना उद्धार अपने पुरुषार्थ से करने का निश्चय किया । वह सासारिक सम्पदा और वैभव को नाशवान समझकर आत्मिक उत्कर्ष का ही अभिलाषी था और इसलिये उसने अपने को ससार की सर्वव्यापक और नियामक शक्ति में मिला देने का प्रयत्न किया । वह इस तथ्य को कहाँ तक हृदयगम कर चुका था, यह उन शब्दो से प्रकट होता है जो उसने भगवान के प्रकट होने पर उनकी स्तुति करते हुए कहे—

'पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु, आकाश, मन, बुद्धि, अहकार और मूल प्रकृति—ये सब जिनके रूप है उन भगवान को मैं नमस्कार करता हूँ । जो अति शुद्ध, सूक्ष्म, सर्व व्यापक हैं और प्रधान से भी परे जिनका रूप है उन गुण भोक्ता परम पुरुष को मैं नमस्कार करता हूँ । प्रभो आप हजारों मस्तकों वाले, हजारो नेत्र वाले, हजारो चरणो वाले परम पुरुष हैं, आप सर्वत्र व्याप्त हैं । भूत और भविष्यत् जो कुछ पदार्थ हैं, वे सब आप ही हैं । विराट, स्वराट, सम्राट और आदि पुरुष (ब्रह्मा) आदि भी सब आपसे ही उत्पन्न हुए हैं । यह सम्पूर्ण जगत आपके स्वरूप भूत ब्रह्माण्ड के अन्तर्गत हैं । जिस प्रकार नन्हे से बीज मे बड़ा भारी वट वृक्ष रहता है उसी प्रकार प्रलय काल मे यह सम्पूर्ण जगत बीज स्वरूप आप मे ही लीन रहता है । जिस प्रकार बीज से अकुर रूप मे प्रकट हुआ वटवृक्ष बढकर अत्यन्त विशाल, विस्तारयुक्त हो जाता है उसी प्रकार सृष्टिकाल मे यह जगत आप मे से ही प्रकट होकर फैल जाता है । (वि० पु० १—१२)

मानव जाति की प्रगति के उन्नायक-महाराज पृथु—

कहा गया है कि विष्णु भक्त ध्रुव के वंश में ही कुछ पीढ़ियों के पश्चात् वेन नाम का एक ऐसा राजा उत्पन्न हुआ जो अत्यन्त निरंकुश था और स्वयं को ही ईश्वर बतलाकर सब प्रकार के धर्म-कर्त्तव्यों पर प्रतिबंध लगाता था। उसने प्रजा को आज्ञा दी कि कोई यज्ञ, दान, हवन आदि न करे। जब देश के ज्ञानी जनों ने उसे ऐसे धर्म विरुद्ध और जनता को कर्त्तव्य भ्रष्ट करने वाले कार्यों से रोकने का प्रयत्न किया तो वह और भी उद्दण्डता का परिचय देने लगा इस पर प्रजा के हित चिन्तक व्यक्तियों ने उसका अन्त कर दिया और उसके पुत्र पृथु को शासनाधिकारी बनाया। वेन के कुशासन के कारण जो अराजकता पैदा हो गई थी उसके कारण काफी समय तक देश में अव्यवस्था फैली रही और जीवन निर्वाह के अधिकांश साधन नष्ट हो गये। उस समय तक जन साधारण वन और जंगलों की प्राकृतिक उपज पर ही निर्वाह करते थे। पृथु ने देखा कि यह 'रोज कुँआ खोदने' का तरीका बड़ा अस्थायी है और इससे चाहे जब जीवन निर्वाह की सामग्री का अभाव हो सकता है। अतः उसने भूमि को समतल कराके उसे जोतने बोने का क्रम आरम्भ किया, जिससे पर्याप्त मात्रा में खाद्य सामग्री प्राप्त हो सके। इस स्थिति का वर्णन करते हुए पराशर जी ने बतलाया है—

"उस समय अन्न, गोपालन, कृषि और व्यापार का कोई क्रम न था। यह सब वेन पुत्र पृथु के समय से ही आरम्भ हुआ है। जहाँ-जहाँ भूमि समतल थी, वहीं-वहीं पर प्रजा ने निवास करना पसन्द किया। उस समय तक प्रजा का आहार केवल फल मूलादि ही था, वह भी पेड़-पौधों के नष्ट हो जाने से बड़ा दुर्लभ हो गया था। इस प्रकार भूखों मरती प्रजा को प्राणदान करने के कारण महाराज पृथु भूमि के पिता हुए और सर्वभूतधारिणी धरा का 'पृथिवी' का नाम मिला।" (वि० पु० १—१३)

अधर्म पर धर्म की विजय—

इस संसार में धर्म और अधर्म—सतोगुण और तमोगुण का संघर्ष

अनादि काल से चला आया है। एक परमार्थ, परोपकार करुणा का मार्ग ग्रहण करके आत्मा को ऊँचा उठाने का प्रयत्न करता है और दूसरा अन्याय, अत्याचार क्रूरता के द्वारा भी अपने स्वार्थ साधन, वैभव-विलास मे ही रत रहता है। इस प्रकार के दो मनुष्यों का टकरा जाना स्वाभाविक ही है। यद्यपि परमार्थ मार्ग का पथिक किसी का अनहित नही चाहता, वह अत्याचारी की भी कल्याण-कामना ही करता है, पर जो क्रूर बुद्धि होता है, वह तो कभी सन्तुष्ट ही नही होता, वह अपने हितकर्ता के साथ भी बुराई करने को तैयार रहता है। इसी का एक परमोज्ज्वल उदाहरण 'विष्णु पुराण' के प्रह्लाद-आख्यान मे मिलता है।

प्रह्लाद का पिता हिरण्यकशिपु एक ऐसा ही दमन नीति मे विश्वास रखने वाला सम्राट था। कहा जाता है कि उसने बहुत बडी शक्ति एकत्रित करके 'त्रिलोकी' को वशीभूत कर लिया था। उसके भय से 'देवता' (सज्जन पुरुष) इधर-उधर जान बचाते मारे-मारे फिरते थे। वह अपने को ही ससार का कर्ता-धर्ता, विधाता मानता था। जो कोई विश्व सचालक परमात्मा का नाम लेता था वहीं उसे अपना शत्रु जान पडता था।

पर हिरण्यकशिपु का बेटा प्रह्लाद ठीक इसके विपरीत स्वभाव का था। वह परम ईश्वर भक्त था और ससार के प्रत्येक प्राणी तथा पदार्थ मे उसी के रूप का दर्शन करता था। इससे पिता पुत्र से असन्तुष्ट रहता था और अन्त मे यह दुर्भाव यहाँ तक बढ गया कि वह उसको अपना परम शत्रु मानकर नष्ट करने पर उतारू हो गया। पर समदर्शी प्रह्लाद ने कभी उसके प्रति द्वेष भाव अपने मन में न आने दिया और वह उसके सब अत्याचारो को उसी परमात्म- शक्ति पर भरोसा रखकर सहन करता गया। हिरण्यकशिपु ने प्रह्लाद को हर तरह से अपने विचारो का अनुयायी बनाने का प्रयत्न किया पर वह सदा यही करता रहा—

"विषयों का जितना-जितना सग्रह किया जाता है, उतना ही वे मनुष्य के चित्त मे दुःख बढ़ाते हैं। जीव अपने मनको प्रिय लगने वाले

बाधों को जितना ही बढ़ाता है, उतने ही उसके हृदय मे शोक रूपी शल्य
(काँटे) गड़ते जाते हैं। घर में जो धन, धान्यादि होते हैं, मनुष्य के
हीं भी रहते हुए, उसके चित्त मे बने रहते हैं, और उनके नाश का आशङ्का
से दुःख देती रहती है। इस प्रकार जीते जी तो वह यहाँ महान दुःख पाता
है, मरने पर भी यम यातनाओ और गर्भ वास मे उसे उग्र कष्ट भोगना
पड़ता है। सारा संसार इसी प्रकार दुःखमय है। इसलिये इस संसार समुद्र
दुःखों से बचाने वाले एक मात्र भगवान ही हैं।"

"मनुष्य सोचता है कि 'अभी तो बालक हूँ, इच्छानुसार खेल कूद लूँ,
युवावस्था आने पर कल्याण साधन का प्रयत्न करूँगा। फिर युवा होने पर
कहता है कि अभी तो मैं संसार-सुख भोग लूँ बुढ़ापे मे धर्मध्यान करूँगा और
जब वृद्ध हो जाता है तो अनुभव करता है अब तो मैं शक्तिहीन हो गया,
मेरी इन्द्रियाँ कर्मों मे प्रवृत्त ही नहीं होतीं शरीर के शिथिल हो जाने पर
मैं क्या कर सकता हूँ? सामर्थ्य रहते तो मैंने कुछ किया ही नहीं।' इस
प्रकार वह कभी कल्याण पथ पर अग्रसर नही हो पाता और केवल भोग
तृष्णा में ही व्याकुल रहता है। (वि० पु० १—१७)

भोगवादी हिरण्यकशिपु को प्रह्लाद की यह त्याग-भावना विष तुल्य
प्रतीत होती थी क्योंकि उसकी सचाई के कारण अनेक लोगों पर उसका
प्रभाव पड़ता जाता था और उसके प्रजाजनो तथा नौकर-चाकरों में से बहु-
सख्यक भीतर ही भीतर उसके विरोधी बनते जाते थे। इससे उसने पिता-पुत्र
के सम्बन्ध को भूलकर प्रह्लाद को अपने मार्ग से हटा देने का दृढ़ निश्चय
कर लिया और जो कुछ उसके वश मे था उसे मारने के लिये सब कुछ किया।
पर जो व्यक्ति मानव-शक्ति से ऊपर किसी महान शक्ति के सहारे अपने को
छोड़ देता है और कर्तव्य पालन के अतिरिक्त किसी अन्य दिशा मे दृष्टिपात
नहीं करता वह एक प्रकार से अमर हो जाता है। उस अविनाशी तत्व की
गोद मे अपने को समर्पण कर देने वाला स्वयं भी नष्ट होने के भय से मुक्त
हो जाता है। इसलिए हिरण्यकशिपु के सब कुचक्र विफल सिद्ध हुए और

जैसा कहा गया है कि "तलवार का आश्रय लेने वाले तलवार से ही नष्ट हो जाते हैं" अपनी द्वेषाग्नि में वह स्वयं ही जल-भुन कर भस्म हो गया।

अद्वैत सिद्धान्त का प्रतिपादन—

यद्यपि यह भक्ति प्रधान पुराण है पर इसके रचियता ने अन्य मतों और सम्प्रदायों के साथ भी उदारता परिचय दिया है। भक्ति का सिद्धान्त द्वैतवाद के अन्तर्गत ही रह सकता है, क्योंकि भक्त कभी अपने को भगवान के तुल्य नहीं मान सकता और न जीव को परमात्मा से पृथक समझे बिना पूजा, उपासना, स्तुति, भजन आदि का कोई अर्थ हो सकता है। पर इसमें जड भरत के उपाख्यान में अद्वैत सिद्धान्त का पूर्ण रूप से प्रतिपादन किया है। जब सौवीर नरेश ने जड भारत से सत्य धर्म का उपदेश देने की प्रार्थना की तो उसने कहा—

"राजन् तुम श्रेय पूछना चाहते हो या परमार्थ? हे भूपते! श्रेय तो सब अपरमार्थिक ही हैं। जो पुरुष देवताओं की आराधना करके धन, सम्पत्ति, प्रजा और राज्यादि की इच्छा करता है उसके लिये तो वे श्रेय ही हैं। जिसका फल स्वर्ग लोक की प्राप्ति है, वह यज्ञात्मक कर्म भी श्रेय हैं, किन्तु प्रधान श्रेय तो उस फल की इच्छा न करने में ही है। अतः राजन योगयुक्त युक्त पुरुषों को, प्रकृति आदि से अतीत उस आत्मा का ही ध्यान करना चाहिये क्योंकि उस परमात्मा का संयोगरूप श्रेय ही वास्तविक श्रेय है।

"इस प्रकार श्रेय तो सैकड़ों-हजारों प्रकार के हैं, किन्तु ये सब परमार्थ नहीं है। यदि धन परमार्थ हो तो धर्म के लिये उसका त्याग क्यों किया जाता है? तथा इच्छित भोगों की प्राप्ति के लिये उसका व्यय क्यों किया जाता है? अतः वह परमार्थ नहीं है। यदि पुत्र को परमार्थ कहा जाय तो वह अपने पिता का परमार्थ है और उसका पिता भी अपने पिता का परमार्थ होगा। अतः इस चराचर जगत में पिता का कार्य रूप पुत्र भी परमार्थ नहीं है। यदि संसार में राज्य आदि की प्राप्ति को परमार्थ कहा जाय, तो ये कभी रहते हैं और कभी

हीं रहते। अत परमार्थ भी आगमापायी हो जायगा। यदि वेद त्रयी से सम्पन्न होने वाले यज्ञ कर्म को परमार्थ मानते हो तो उसके विषय में मैं जो कहता हूँ सो सुनो। नृप! जो वस्तु कारण रूपा मृत्तिका का कार्य होती है वह कारण की अनुगामिनी होने से मृत्तिका रूप ही जानी जाती है। अत. जो क्रिया समिधा, घृत और कुशा आदि नाशवान द्रव्यों से सम्पन्न होती है, वह भी नाशवान ही होगी। परमार्थ को तो प्राज्ञ पुरुष अविनाशी बतलाते हैं, पर कर्म तो, वह कैसा भी हो, नाशवान द्रव्यों से सम्पन्न होने के कारण नाशवान ही होगा, इसमें सन्देह नहीं।

"अत राजन्! निस्सन्देह य सब श्रेय ही हैं, परमार्थ नहीं। अब जो परमार्थ है वह मेरे द्वारा सक्षेप मे सुनो। आत्मा एक, व्यापक, सम, शुद्ध, निर्गुण और प्रकृति से परे है, वह जन्म, वृद्धि से रहित, सर्वव्यापी और अव्यय है। राजन्, वह परम ज्ञानमय है। नाम, रूप और जाति आदि से उसका सयोग न कभी हुआ है, न है और न होगा। वह आत्मा अपने और अन्य प्राणियों के शरीर में विद्यमान रहते हुये भी एक ही है—इस प्रकार का जो विशेष ज्ञान है वही परमार्थ है। जिस प्रकार अभिन्न भाव से व्याप्त एक ही वायु बाँसुरी के अलग अलग छिद्रों में होकर निकलने के कारण षड्ज आदि अनेक भेद हो जाते हैं, उसी प्रकार एक ही परमात्मा के देवता, मनुष्य, पशु आदि अनेक भेद प्रतीत होते हैं। एक रूप आत्मा के जो नाना भेद हैं वे बाह्य देहादि की कर्म प्रवृत्ति के कारण ही हुये हैं।" (वि० पु० २-१४)

यही वेदान्त के महान सिद्धान्त का सार है। आधुनिक विज्ञान भी अब प्रगति करते-करते इसी निष्कर्ष पर पहुँचा है कि ससार मे केवल एक ही तत्व है, उसे चाहे किसी नाम से पुकारो। पर यह सिद्धान्त चरितार्थ तभी हो सकता है जब हम उसके अनुसार व्यवहार भी करें। वर्तमान समय म हमारे देश के जो 'ब्रह्मज्ञानी' कहलाने वाले व्यक्ति जगत को 'मिथ्या' ही बतलाते रहते हैं पर एक पैसे के लिए भी बेईमानी करने को तैयार हो जाते हैं, अपने को समर्थ बतलाकर हर तरह के दुराचार में प्रवृत्त रहते हैं, उनको 'वेदान्ती' कहना इस शब्द की विडम्बना मात्र है। 'विष्णु पुराण' के उपरोक्त उपदेश के अनुसार तो

'परमार्थी' अथवा 'आत्म ज्ञानी' वही है, जो प्राणी मात्र को अपना ही एक अंश समझे और जब आवश्यकता पड़े धन, सम्पत्ति को ही नहीं शरीर को भी तिनके के समान त्यागदे। आत्मज्ञान अथवा अध्यात्मवाद की परीक्षा बातों से नही व्यवहार से ही की जा सकती है।

भक्ति का सच्चा स्वरूप—

पर ज्ञान और भक्ति का यह विवाद भी केवल बाह्य विषयों को महत्व देने वाले व्यक्तियो द्वारा उठाया जाता है, नहीं तो तत्व दृष्टि रखने वालों के लिये दोनो ही मार्ग कल्याणकारी हैं। प्राचीन मनीषियों ने इनका प्रचार मनुष्यों की प्रवृत्ति भेद को देखकर किया है क्योंकि ससार मे दृढ और कोमल प्रकृति का भेद पाया ही जाता है। पर इससे व्यवहार मे कोई अन्तर नही पडता। अपने विश्वास के अनुसार व्यवहार करने वाला व्यक्ति, द्वैत और अद्वैत के विवाद मे बिना पडे हुये भी जीवन के सत्य-मार्ग को जान लेता है और उसी से उसका आत्म-कल्याण हो जाता है। जन्म भर सन्यासी रहकर ज्ञान-चर्चा करने वाले 'साधु' की अपेक्षा अपने कुकर्मों पर हृदय से पश्चात्ताप करने वाली वेश्या को मरणोपरान्त उच्चगति प्राप्त होने वाले आख्यान के अनुसार भगवान कथनी' के बजाय 'करनी' को ही अधिक महत्व देते हैं। विष्णु पुराणान्तर्गत 'यम-गीता' मे यही तथ्य प्रतिपादित किया गया है।

जब यमराज ने अपने एक दूत को यह आदेश दिया कि "भगवान मधुसूदन के शरणागत व्यक्तियो को छोड देना।" तो उस दूत ने हरि भक्तों के लक्षण पूछे। उसके उत्तर मे यमराज ने कहा—

"जो मनुष्य अपने वर्ण-धर्म पर स्थिर रहते हुये सुहृद और विपक्षियो के प्रति समान भाव रखता है, बलात्कार से किसी का द्रव्य हरण नही करता, न किसी जीव की हिंसा ही करता है, उस निर्मल चित्त व्यक्ति को भगवान का भक्त जानो। जिस पवित्र हृदय वाले का चित्त कलि-कल्मष रूप मल से मलिन नहीं हुआ है और जिसने अपने अन्तः प्रदेश में सर्वदा श्री जनार्दन को बसा रखा है उसे भगवान का अतीव भक्त समझो। जो एकान्त मे पडे हुये दूसरे के सोने

को देखकर भी उसे अपनी बुद्धि द्वारा तृण के समान समझता है, जो समस्त जीवों का प्रिय, हितवादी तथा अभिमान और माया से रहित होता है, उसके हृदय में भगवान वासुदेव सदा विराजमान रहते हैं।

"दूत ! यम और नियम का पालन करने से जिनकी पाप राशि दूर हो गई है जिनमें गर्व, अभिमान और मात्सर्य का लेश भी नहीं रहा है, उन मनुष्यों को तुम दूर से ही त्याग देना। जो पुरुष दूसरों का धन हरण करता है, जीवों को पीड़ा पहुँचाता है तथा मिथ्या और कटु भाषण करता है, उस दुष्ट बुद्धि मनुष्य के हृदय में भगवान कभी टिक नहीं सकते। जो कुमति दूसरों का वैभव देख नहीं सकता, दूसरों की निन्दा करता है, सज्जनों का अपकार करता है, सम्पन्न होकर भी न तो भगवान की पूजा करता है न दीन जनों की सहायता करता है, उस अधम मनुष्य के हृदय में भगवान जनार्दन का निवास कभी नहीं हो सकता।" (वि० पु० ३-७)

सच्चे भक्त का प्रथम लक्षण यही है कि वह प्राणी मात्र में भगवान का निवास समझकर उनका किसी प्रकार का अपकार न करे और सेवा के लिये सदैव तत्पर, रहे। यद्यपि शास्त्र के कोरे शब्दों के पीछे दौड़ने वाले 'कर्म' को निम्न स्थान देते हैं, पर वास्तविकता की दृष्टि से केवल मुख से 'आत्मा की समानता, की बात कहने वालों की अपेक्षा उस सिद्धान्त को व्यवहार रूप में पूरा करके दिखाने वाले अधिक उच्च माने जायेंगे।

मानव-धर्म का परिचय—

इस प्रकार का परोपकार और सहानुभूति पूर्ण सद्व्यवहार साधु और भक्तों का ही लक्षण नहीं, वरन् मनुष्य मात्र का कर्तव्य है। उसको उचित है कि वह जिस समाज में रहता है उसका सदैव हित चिन्तन करता रहे और किसी के साथ अप्रिय व्यवहार न करे। प्रत्येक मनुष्य समाज का एक अंग होता है और उसकी भलाई बुराई का प्रभाव सभी पर पड़ता है। इसलिये मनुष्य का धर्म है कि स्वयम् श्रेष्ठ बन और दूसरों को भी श्रेष्ठता का मार्ग दर्शन करे। विष्णु पुराण में चारों वर्णों के धर्मों का सामान्य निरूपण करते हुए कहा है—

"जो मनुष्य दूसरो की निन्दा, चुगली अथवा मिथ्या भाषण नहीं करता तथा कभी ऐसा वचन नहीं बोलता जिससे दूसरों को खेद हो, उससे निश्चय ही भगवान केशव प्रसन्न रहते हैं। जो पुरुष दूसरों की स्त्री, धन और हिंसा में रुचि नही करता उससे सर्वदा ही भगवान सन्तुष्ट रहते हैं। जो मनुष्य किसी प्राणी को अथवा वृक्षादि किसी देहधारी को पीड़ित अथवा नष्ट नहीं करता उससे भगवान प्रसन्न रहते हैं। जो मनुष्य स्वयं अपने और अपने पुत्रों के समान ही समस्त प्राणियों का हितचिन्तक होता है वह सुगमता से श्रीहरि को प्रसन्न कर लेता है। जिसका चित राग-द्वेषादि से दूषित नहीं है उससे भगवान सदा ही सन्तुष्ट रहते हैं। इसके अतिरिक्त समस्त प्राणियो पर दया, सहनशीलता, अमानिता, सत्य, शौच, मंगल-कामना, प्रियवादिता, मैत्री, निष्कामता, अकृपणता और किसी का दोष न देखना—ये सब वर्णों के सामान्य नियम हैं। (वि० पु० ३-८)

इसी प्रकार गृहस्थों के सदाचार का वर्णन करते हुये कहा है 'जो जितेन्द्रिय दोष के समस्त हेतुओं को त्याग देता है उसके धर्म, अर्थ और काम की थोड़ी-सी भी हानि नही होती। जो विद्या विनय सम्पन्न, सदाचारी, प्राज्ञ मनुष्य पापी के प्रति भी पापमय व्यवहार नही करता तथा जिसका अन्तःकरण मैत्री-भावना से द्रवीभूत रहता है, मुक्ति उसकी मुट्ठी मे रहती है। जो वीत-राग महापुरुष कभी काम, क्रोध और लोभादि के वशीभूत नहीं होते तथा सदैव सदाचार में स्थित रहते हैं, उनके प्रभाव से ही पृथ्वी टिकी हुई है। अतः ज्ञानी मनुष्य को वही सत्य कहना चाहिये जो दूसरो के लिये हितकारी और प्रसन्नता दायक हो। यदि किसी सत्य बात के कहने से दूसरे को दुःख होता हो तो मौन रहे। यदि प्रिय वाक्य को भी अहितकर समझे तो उसे न कहे, हितकर वाक्य ही कहना अच्छा है, भले ही वह अत्यन्त अप्रिय क्यो न लगे। जो कार्य इहलोक और परलोक मे प्राणियो के हित का साधक हो महिमान पुरुष मन, वचन, कर्म से उसी का आचरण करे।" (वि० पु० ३—१२)

सत्ता से मदान्ध राजागण—

चौथे अंश मे प्राचीन काल के विविध राजवंशो और राजाओ का वृतान्त

लिखते हुये ग्रन्थ में कलियुगी राजाओं का जो वर्णन किया है, वह प्राचीन और अर्वाचीन सभी शासकों के लिये एक उपयोगी चेतावनी है। राजा का धर्म प्रजा का हित साधन और रक्षा करना ही है। जिसको शासन के उच्च पद पर बैठाकर सम्मानित किया जाता है उसके ऊपर एक बहुत बड़े उत्तरदायित्व का भार भी आ जाता है। जो उस उत्तरदायित्व को पूरा करने के लिये अपने सुख, स्वार्थ, लाभ की चिन्ता न करके अपनी समस्त इन्द्रियों तथा साधनों को जनता के कल्याणार्थ लगा देता है, इस कार्य की पूर्ति के लिये प्राणों को देने में भी संकोच नहीं करता वही सच्चा राजा या शासक कहा जा सकता है। जो इसके विपरीत आचरण करता है, अपने वैभव-विलास की वृद्धि के लिये प्रजा को त्रास देता है, पीड़ित करता है, वह अपने पद को कलंकित करने वाला है। ऐसे राजाओं का वर्णन करते हुये पुराणकार कहते हैं—

"इस देह शरीर के मोह से अन्धे हुये बहुसंख्यक ऐसे भूपतिगण हो गये हैं, जिन्होंने अपने राज्यभूमि से ही ममता की थी।" यह पृथिवी किस प्रकार अचल भाव से मेरी, मेरे पुत्र की अथवा मेरे वंश की होगी—इसी चिन्ता से व्याकुल हुये इन सब राजाओं का अन्त हो गया। इस प्रकार अपने को जीतने के लिये राजाओं को अथक उद्योग करते देखकर वसुन्धरा शरद्कालीन पुष्पों के रूप में मानो हँस रही है। वह कहती है—

'अहो! बुद्धिमान होते हुये भी इन राजाओं को यह कैसा मोह हो रहा है, जिसके कारण ये बुलबुले के समान क्षणस्थायी होते हुये भी अपनी स्थिरता में इतना विश्वास रखते हैं। ये लोग पहले अपने घर को ही जीतते हैं, फिर मन्त्रियों को, इसके अनन्तर क्रमशः अपने भृत्य, पुरवासी एवं शत्रुओं को जीतना चाहते हैं। 'इसी क्रम से हम समुद्र पर्यन्त सम्पूर्ण पृथिवी को जीत लेंगे, ऐसी बुद्धि से मोहित हुये ये लोग अपने निकटवर्तिनी मृत्यु को नहीं देखते। यदि समुद्र से घिरा हुआ यह सम्पूर्ण भू-मण्डल जीत कर अपने वश में कर लिया जाय तो भी मनोजय के सामने इसका क्या मूल्य है? क्योंकि आत्मा का उद्धार तो मनोजय से ही हो सकता है। जिसे छोड़कर इनके पूर्वज चले गये और जिसे साथ लेकर इनके पिता भी नहीं गये, उसी भूमि को (पृथिवी को) ये राजा

लोग अत्यन्त मूर्खता के कारण जीत लेना चाहते हैं। जिनके चित्त में लोभ समाया हुआ है, उन पिता, पुत्र और भाइयों में अत्यन्त मोहान्धता के कारण पृथिवी के लिये ही परस्पर कलह होता है। जो-जो राजा लोग यहाँ हो चुके हैं, उन सभी की ऐसी कुबुद्धि रही है कि यह पृथ्वी मेरी है—यह सारी की सारी मेरी ही है और मेरे पीछे भी यह सदा मेरी सन्तान की ही रहेगी। इस प्रकार राज्य और भूमि में ममता रखने वाले एक के पीछे एक राजाओं को सब कुछ छोड़कर मृत्यु के मुख में जाते हुये देखकर भी न जाने कैसे उनके उत्तराधिकारी अपने हृदय में फिर वैसी ही ममता को स्थान देते हैं? जो राजा लोग दूतों के द्वारा अपने शत्रुओं से इस प्रकार कहलाते हैं कि "यह पृथिवी मेरी है, तुम लोग इसे तुरन्त छोड़कर चले जाओ, उन पर मुझे (पृथिवी को) बड़ी हँसी आती है और फिर उन मूढ़ों पर दया भी होती है।"

जो मनोदशा पुराणकार ने छोटे बड़े राजाओं की लिखी है, वही आज भी अधिकांश शासकों की देखने में आती है। यद्यपि अब राजाओं का नाम मिट चला है, सिंहासन पर बैठकर और मुकुट लगाकर भाट और वन्दीजनों के द्वारा अपनी प्रशंसा सुनने की प्रथा भी बन्द हो गई है, तो भी उनका स्थान एक अन्य सत्ताधारी श्रेणी ने ले रखा है जो शासनाधिकार का अपनी बपौती समझते हैं और हर तरह के छल-बल, कपट द्वारा उस पर अपना अधिकार बनाये रखने का प्रयत्न करते हैं। ये लोग भूमि को तो नहीं, पर भूमि से प्राप्त होने वाले समस्त साधनों-सम्पत्ति को अपने ही अधिकार में रखना चाहते हैं, और इ के लिये साधन-विहीन जनता पर तरह-तरह के अन्याय करने में आगा-पीछा नहीं करते। यद्यपि वे यह भी जानते हैं और कहते हैं कि "यह लक्ष्मी चंचला है। आज तक कभी किसी के पास चिरकाल तक नहीं ठहरी," तो भी इसकी ममता में वे ऐसे फँसे रहते हैं कि लोक-परलोक के बिगड़ने का कुछ भी ध्यान नहीं रहता। ऐसे लोगों के लिये परलोक में कोई आशा होती ही नहीं क्योंकि जो 'माया' (लक्ष्मी) के लिये अपना सर्वस्व-आत्मा तक अर्पण कर देते हैं फिर उनका 'राम' तक पहुँचना असम्भव ही होता है।

वर्तमान शासकों में एक दोष पहले राजाओं की अपेक्षा भी अधिक देखने

में आती है। राजाओं पर कुछ उत्तरदायित्व समझा जाता था और राज्य की हानि को निजी हानि समझने के कारण वे प्रजा को सन्तुष्ट रखने, उसकी रक्षा करने की चिन्ता भी रखते थे। पर आज कल के शासक या नेता अस्थायी होने के कारण इस प्रकार की चिन्ता से भी मुक्त होते हैं और यदि वास्तव में वे धर्मनिष्ठ, कर्तव्यपरायण और निस्स्वार्थी नहीं हुये तो स्वार्थ साधन में सलग्न होकर देश और समाज के पतन के कारण बन जाते हैं।

श्रीकृष्ण-चरित्र की विशेषताएँ—

पाँचवे अंश में आरम्भ से अन्त तक कृष्ण चरित्र का वर्णन है। यद्यपि भगवान कृष्ण के महान चरित्रों का वर्णन 'भागवत' और 'महाभारत' में विस्तार से पाया जाता है, पर विष्णु पुराण में भी उनके लोकोत्तर कर्मों का बड़ी उत्तमता से वर्णन किया गया है। कृष्णजी के जन्म से पूर्व इस देश में सैनिकवाद का दौर दौरा हो गया था और प्रत्येक राजा अपनी सेना की सख्या अधिक से-अधिक बढ़ाकर दूसरों के राज्य को जीत लेने के लिये आतुर हो रहा था। इसके फल से सामान्य जनता की बड़ी दुर्दशा हो रही थी। उसका शोषण और जीवन-निर्वाह के साधनों का अपहरण दिन पर दिन बढ़ता जाता था। सेना और युद्धों के लिये एक तरफ तो प्रजा को राजा की आज्ञानुसार सब साधन जुटाने पड़ते थे और दूसरी तरफ युद्धों के कारण कृषि-व्यापार आदि के कार्यों में बाधा पड़ती थी और लोगों को इधर-से-उधर भागते फिरना पड़ता था। इससे सर्व साधारण के कष्ट बहुत बढ़ गये थे।

इन अन्याय पूर्ण कष्टों को सहन करते-करते जब जन-मानस अत्यन्त क्षुब्ध हो गया, तो उसकी सामूहिक भावना ही मानो पृथिवी का रूप धारण कर ब्रह्माजी की शरण में उपस्थित हुई और उसने कहा—

"इस समय काल नेमि आदि शक्तिशाली दैत्यगण मर्त्य लोक पर अधिकार जमा कर दिन-रात जनता को क्लेश पहुँचा रहे हैं। वह कालनेमि ही उग्रसेन के पुत्र महान असुर कंस के रूप में उत्पन्न हुआ है। अरिष्ट, धेनुक, केशी, प्रलम्ब, नरक, सुन्द, बलि का पुत्र अति भयकर बाणासुर आदि दैत्य उत्पन्न

हो गये हैं तथा अन्य भी जो महा बलवान् दुरात्मा राक्षस राजाओ के घर में उत्पन्न हो गये हैं, मैं उनकी गणना नही कर सकती। दिव्य मूर्तिधारी! देवगण! इस समय मेरे ऊपर परम शक्तिशाली और अहकारी दैत्यराजो की अनेक अक्षौहिणी सेनायें हैं। अमरेश्वरो! मे आपको बतला देना चाहती हूँ कि अब उनके भार से अत्यन्त पीडित होने के कारण मुझमे अपने को धारण करने की शक्ति भी नही रह गयी है। अतः महाभागगण! आप लोग मेरा भार उतारिये जिससे मैं अत्यन्त व्याकुल होकर रसातल को न चली जाऊँ।"

उपरोक्त उद्धरण मे देश और समाज की स्थिति का जो चित्र खींचा गया है उसमे अस्वाभाविक और असम्भव कुछ भी नही है। आज भी ससार ठीक ऐसा ही स्थिति मे होकर गुजर रहा है। आज एक देश मे ही नहीं, वरन् ससार भर में सैनिक वाद का इतना अधिक दौरदौरा है और राष्ट्रों की सहारक शक्ति इतनी बढ गई है कि ससार किसी भी समय नष्ट हो सकता है। इस समय जनता की कमाई का आधा भाग तो इसी सैनिक तैयारी मे खर्च हो जाता है और इसलिये सर्वत्र लोगो को अभावजनित कष्ट सहन करना पडता है। आज भी जनता तरह तरह के करो के भार से उसी प्रकार कराह रही है जैसी कि कस के युग मे थी। उस समय यद्यपि गौओ की सख्या हर जगह हजारो और लाखो थी और कहने के लिए दूध की नदियाँ बहती थी, पर तब भी अनेक बालकों को थोडे से दूध के लिए भी तरसना पडता था। कारण यही था कि राज्य के करो को अदा करने के लिये अधिकाश दूध का मक्खन और घी बनाकर बडे नगरो मे भेज दिया जाता था, जिससे सामान्य जनता को छाछ के अतिरिक्त दूध का एक छोटा अश भी मिलना कठिन हो गया था।

भगवान कृष्ण ने जन्मकाल से ही ग्रामों मे निवास करके इस तथ्य की वास्तविकता को भली प्रकार समझ लिया और कुछ बडे होते ही जनता में इसके विरोधी भाव फैलाने आरम्भ कर दिये। वे सक्रिय रूप से भी दूध और मक्खन को नगरों मे भेजे जाने का प्रतिबन्द करते थे। इन्ही कारणों से

कस और उसके अधिकारी गण कृष्ण जी से शत्रुता मानने लगे और उन्होंने छल-बल से अनेक बार उनकी हत्या के लिए प्रयत्न किये। पर अपनी लोकोत्तर प्रतिभा और शक्ति के द्वारा उन्होंने शत्रु के गुप्त और प्रकट सभी आक्रमणों को सहज मे विफल कर दिया। उनके ये कार्य साधारण जनता मे चमत्कारों की तरह प्रसिद्ध हो गये और अन्त मे जब उन्होंने कस को मारकर उसके अन्यायी शासन का अन्त कर दिया और छोटे-बडे सभी लोग दमन और अत्याचारो से छुटकारा पा गये तो कृष्ण जी एक महान् दैवी शक्ति के रूप मे पूजे जाने लगे।

श्री कृष्ण ने निरकुश तथा सैनिक शक्ति में विश्वास रखने वाले शासकों के अन्त करने का मानो बीडा उठा लिया था, इसलिए कस के पश्चात् वे उसके श्वसुर जरासन्ध का, जो उस समय भारत मे सबसे बडा सम्राट शासक था, मुकाबला करते रहे। यद्यपि जरासन्ध की सैन्य शक्ति बहुत अधिक थी, विष्णुपुराण के अनुसार उसने पहली ही बार २३ अक्षौहिणी सेना लेकर मथुरा पर आक्रमण किया था, पर श्री कृष्ण ने जनता में जागृति के भाव फूँककर उसके विरुद्ध एक-ऐसा सुदृढ संगठन तैयार कर दिया कि उसकी सैन्य शक्ति विशेष कारगर सिद्ध नहीं हुई और अन्त मे श्री कृष्ण ने युक्ति पूर्वक उसको नष्ट कर दिया।

### कालिय दमन का उद्देश्य—

विष्णु पुराण' मे कालिय-दमन का जैसा वर्णन किया है, उससे भी भगवान कृष्ण की लोक कल्याण की भावना प्रकट होती है। कहा जाता है कि जब नन्द जी ने कस के आतङ्क से बचने लिये गोकुल छोडकर वृन्दावन में अपना निवासस्थान बनाया तो वहाँ यमुना जी के निकट ही कालिय नाग रहता था। वह अत्यन्त क्रूर था और उसके कारण वह स्थान सब प्रकार के जीवधारियों से शून्य हो गया था। श्री कृष्ण के साथी ग्वाल बालो और गौओ को भी उससे भय रहता था। जो कोई भूल से उसके आस पास जा निकलता उसी को अपने प्राणो से हाथ धोना पडता। उसकी 'विषाग्नि'

के फैलने से किनारे के वृक्ष भी जल गये थे। जब श्री कृष्ण ने यह सब देखा और कालिय के वहाँ रहने के कारण मनुष्यो और पशुओ के कष्टों पर विचार किया तो उन्होने उसे वहाँ से हटाने का निश्चय कर लिया। इस उद्देश्य से जब वे कालिय के निवास स्थान के निकट पहुँचे तो उसका वर्णन पुराणकार के शब्दो मे ही सुनिये —

"मृत्यु के दूसरे मुख के समान उस महाभयङ्कर कुण्ड को देखकर भगवान मधुसूदन ने विचार किया, इसमे दुष्टात्मा कालिय नाग रहता है, जिसका विष ही शस्त्र है। इसने समुद्रगामी की सम्पूर्ण यमुना का जल दूषित कर दिया है, जिससे वह प्यासे मनुष्यों और पशुओ के भी काम नही आता। अतः इस नागराज का दमन अवश्य करना चाहिए जिससे ब्रजवासी लोग निर्भय होकर सुखपूर्वक रह सकें। ऐसा विचार कर वे पास के ही ऊँची शाखाओ वाले एक कदम्ब के पेड पर चढकर अपनी कमर कसकर वेगपूर्वक नागराज के कुण्ड में कूद पडे।

तब श्री कृष्ण ने नागराज के द्वार पर अपनी भुजाओं को ठोका, उनका शब्द सुनते ही नागराज बाहर आ गया। उसके नेत्र क्रोध से कुछ ताम्र वर्ण हो रहे थे, मुखों से अग्नि कि लपटें निकल रही थी और वह महाविषैले अन्य वायु भक्षी सर्पों से घिरा हुआ था। उसके साथ मे मनोहर हारो से भूषित और कुण्डलों की कान्ति से सुशोभित सैंकडो नाग पत्नियाँ थी। तब सर्पों ने कुण्डलाकार होकर श्री कृष्ण को अपने शरीरो से बाँध लिया और वे विषाग्र ज्वाला से व्याप्त अपने मुखो से उन्हे काटने लगे।

"गोपगण के मुख से कृष्ण जी के 'काली दह' मे कूदने का समाचार सुनकर यशोदा, और अनेक गोपियाँ, नन्द जी और गोपगण तथा अद्भुत विक्रम शाली बलराम जी भी शीघ्र ही वहाँ आ पहुँचे। जब उन्होने कृष्ण जी को सर्प के चुगल मे फँसे देखा तो यशोदा और नन्द जी चेतना शून्य होने लगे। सभी गोप, गोपी भी शोकाकुल होकर रोने लगे।

'उनकी यह दशा देखकर रोहिणी नन्दन बलराम जी ने संकेत से श्री कृष्ण से कहा—'देव देवेश्वर, क्या आप अपने अनन्त रूप को नहीं जानते? फिर किस लिये यह अत्यन्त मानव भाव व्यक्त कर रहे हैं।' बलराम जी का संकेत समझकर, मधुर मुस्कान से अपने ओष्ठ सम्पुट खोलते हुए कृष्ण जी ने उछलकर अपने को सर्प के बन्धन से छुड़ा लिया और फिर दोनों हाथों से सर्प का बीच का फण झुका कर उसी पर चढ़कर बड़े वेग से नाचने लगे। उनके चरणों की धमक से कालिय का प्राण मुख मे आ गया। वह अपने जिस फण को उठाता उसी पर कूदकर भगवान उसे झुका देते। कृष्ण जी की भ्रान्ति, रेचक, दण्डपात नाम की नृत्य-गतियों द्वारा ताड़न से वह महासर्प मूर्छित हो गया और उसने बहुत सा रुधिर वमन किया।

अन्त मे नाग पत्नियों के प्रार्थना करने पर श्रीकृष्ण ने उसे छोड़ा और आदेश दिया कि वह यमुना जी को छोड़कर समुद्र में चला जाय। कई व्याख्याकारों ने इस 'काली नाग' की लीला का अर्थ मानव शरीर मे मूलाधार स्थित कुण्डलिनी शक्ति का साधन करने से लगाया है। जिस समय कुन्डलिनी को जाग्रत किया जाता है उस समय वह भी बड़े उग्र रूप मे उठती है और साधक को हिलाकर रख देती है। यह भी संभव है कि 'कालिय' वस्तुतः नाग जाति का कोई बलशाली मुखिया हो। ये लोग उस समय आर्यों द्वारा हटाये जाकर वनों और भूगर्भ स्थित आवासों मे रहते थे और वहीं से अवसर पाकर लूट-मार आक्रमण की तैयारी करते रहते थे। ऐसी दशा मे वृन्दावन मे नई बस्ती स्थापित करने पर उसके आस-पास के प्रदेश को निष्कण्टक करना श्री कृष्ण के लिये लिये आवश्यक ही था।

लोक प्रिय नेता के रूप मे—

श्रीकृष्ण के चरित्र की अधिकांश घटनायें उनको एक लोक प्रिय नेता के रूप में ही प्रकट करती हैं। उनमे निस्वार्थ सेवा भाव के साथ ही जनता को अपनी ओर आकर्षित करने का स्वाभाविक गुण था। वे जहाँ कहीं भी रहे अथवा जिस किसी स्थान में गये वहीं पर जन साधारण ने

उनका सप्रेम स्वागत किया और सहयोग दिया। यदि ऐसा न होता तो वे गोकुल, वृन्दावन जैसे सामान्य ग्रामो मे गोप जाति के साथ रहते हुए कंस, जरासंध, शिशुपाल के समान बड़े-बड़े सम्राटो का मुकाबला नही कर सकते थे। कंस वध के अवसर पर मथुरा मे एक विद्रोही की हैसियत से जाने पर भी उनको अधिकांश प्रजाजनों तथा कंस के अनेक पार्षदो का सहयोग प्राप्त हुआ।

कंस को भगवान कृष्ण ने जिस प्रकार अनायास ही मार दिया उससे यह भी प्रकट होता है कि उसके कठोर और अन्यायपूर्ण शासन से उसके प्रजाजन और बहुत से राज्याधिकारी भी विरक्त हो गये थे। उसने अपने पिता उग्रसेन को कैद करके राज्य सिंहासन हथिया लिया था, इससे उसके परिवार और वंश के सदस्यो मे भी असन्तोष की भावना उत्पन्न हो गई थी। श्रीकृष्ण ने एक चतुर राजनीतिज्ञ की भाँति इस परिस्थिति का लाभ उठाया और उसके निकटवर्ती सेवको और कर्मचारियो को भी अपना सहयोगी बना लिया। मथुरा मे कंस के माली तथा दासी कुब्जा ने उनका जिस प्रकार स्वागत किया तथा नगर के नर नारी उनको देखकर जिस प्रकार प्रसन्न हुए, उससे यह ज्ञात होता है कि उनमे सबसे मैत्रीभाव स्थापित कर लेने तथा व्यवहार कुशलता का गुण पूर्ण मात्रा मे विद्यमान था।

पर इतना प्रभाव तथा सामर्थ्य होने पर भी उनमें स्वार्थपरता अथवा अनुचित महत्वाकाक्षा का दोष तनिक भी न था। इस प्रकार एक बड़े राजा को पराभव कर देने पर यदि वे चाहते तो स्वयं राज्य के अधिकारी बन सकते थे, पर उन्होंने उसी समय राजा उग्रसेन को बन्धनमुक्त करके सिंहासन पर बैठाया और उनकी सब प्रकार से सहायता और रक्षा करने का आश्वासन दिया। इसका वर्णन करते हुए पुराणकर्ता ने लिखा है—

"तदनन्तर श्री मधुसूदन ने जिनका पुत्र मारा गया है, उन राजा उग्रसेन को बन्धनमुक्त किया और उन्हें अपने राज्य पर अभिषिक्त कर दिया।

कृष्ण द्वारा राज्याभिषिक्त होकर यदु श्रेष्ठ राजा उग्रसेन ने अपने पुत्र तथा र भी जो लोग वहाँ मारे गये थे उन सब के और्ध्वदैहिक कर्म किये। और्ध्व-क कर्मों से निवृत्त होने पर सिंहासनारूढ उग्रसेन से श्रीहरि बोले 'हे विभो! ारे योग्य जो सेवा हो उसके लिये हमें निश्शंक होकर आज्ञा दीजिए। यद्यपि शाप होने से यद्यपि हमारा वंश राज्य का अधिकारी नहीं है तथापि इस स मुझ दास के रहते हुए, राजाओं को तो क्या आप देवताओं को भी आज्ञा सकते हैं।"

ीकृष्ण की राजनीति—

शीघ्र ही ऐसा अवसर आ गया कि श्रीकृष्ण को उग्रसेन की रक्षा के ए प्रयत्नशील होना पड़ा। कंस मगध के सम्राट जरासंध का जामाता था। ब उसकी विधवा पत्नी रोती-पीटती अपने पिता के समीप गई तो वह कृष्ण ौर समस्त यदुवंशियों पर बड़ा क्रोधित हुआ और एक विशाल सेना लेकर थुरा पर चढ़ दौड़ा। उसके साथ श्रीकृष्ण और बलराम के संग्राम का वर्णन रते हुये बतलाया है—

"तब महाबली राम और जनार्दन यदुवंशियों की थोड़ी-सी सेना लेकर गर से बाहर आये और जरासंध की सेना से भिड़ गये। उन्होंने अपने पुरा-न अस्त्रों को स्मरण किया और उनके द्वारा शीघ्र ही मगधराज को हराकर मथुरापुरी में चले आये। यद्यपि जरासंध की सेना हार गई थी, तो भी वह जीवित लौट गये इससे कृष्णजी ने अपनी विजयको अपूर्ण समझा। इसी प्रकार जरासंध ने अठारह बार मथुरा पर आक्रमण किया पर उसे सदैव हार कर वापस ही जाना पड़ा। उस समय यदुवंशियों की सेना उसके मुकाबिले में बहुत थोड़ी थी, पर तो भी वह उसे निरन्तर पराजित करती रही, इसका कारण भग-वान के अवतार श्रीकृष्ण का माहात्म्य ही था। जो महापुरुष केवल अपने संकल्प मात्र से संसार को नष्ट कर सकते हैं, उनके लिये जरासंध की सेना का नाश कर देना कोई बड़ी बात नहीं थी। पर उन्होंने मानव धर्म का पालन करने की दृष्टि

से साम, दाम, दण्ड, भेद की नीति का सहारा लेकर अपने उद्देश्य की पूर्ति की। इतना ही नही अवसर देख कर वे भाग भी जाते थे।" (वि० ५-२२)

जरासंध के साथी कालयवन के आक्रमण के समय उन्होंने इसी नीति का आश्रय लिया। उन्होंने देखा कि इन लगातार युद्धो के कारण यदुवंशियों की स्थिति सम्हल नही पाती और समस्त शक्ति इन झगडों मे ही खर्च हो जाती है। तब उन्होने मथुरा से हट कर बहुत दूर समुद्र के किनारे द्वारका को बसाकर वहाँ यादवो का राज्य स्थापित किया। इस प्रकार अपनी राजधानी को सुरक्षित बनाकर वे मथुरा चले आये और कालयवन को युक्ति से पराजित करने की योजना करने लगे। वे मथुरा से बाहर बिना कोई शस्त्र लिये निकल आये। कालयवन उनको इस प्रकार अरक्षित देखकर पकडने को दौडा तो वे भी भागने लगे और भागते-भागते उस गुफा मे जा घुसे जिसमे प्राचीन समय का राजा मुचुकुन्द दैवी निद्रा मे सोया था। वह स्वयं गुफा मे छुप गये और जब कालयवन भीतर आया तो मुचुकुन्द को ही कृष्ण समझ कर लात से मार दिया। मुचुकुन्द क्रोधपूर्वक उठ बैठा और उसके द्वारा कालयवन मारा गया।

श्रीकृष्ण की राजनीतिज्ञता का और निरंकुश शासकों के प्रति विरोध भावना का चरम रूप महाभारत मे देखने मे आता है। उसमे वे भारतवर्ष के सर्वश्रेष्ठ राजनीति विशारद और जनता के हित चिन्तक के रूप मे प्रकट हुए हैं। उस काल में साम्राज्यवाद दिन पर दिन प्रबल होता जाता था और जिस प्रकार हम वर्तमान समय मे ससार के राष्ट्रों को दो परस्पर विरोधी दलो मे बँटा देखते हैं उसी प्रकार उस जमाने मे भी भारत के राजागण दो भागों मे बँट गये थे जिनमे से एक का नेतृत्व पाँचालपति द्रुपद और दूसरे का कुरुसाम्राज्य का अधिपति दुर्योधन कर रहा था। भगवान कृष्ण इस साम्राज्यवाद के विरुद्ध थे क्योंकि इसके द्वारा जनता का अतिशय शोषण और उत्पीडन होता था। लोग असतुष्ट होने हुए भी राजाओ की सैनिक शक्ति के भय से उनके अन्यायो का प्रतिरोध न कर पाते थे। श्रीकृष्ण ने पाण्डवों का पक्ष लेकर इस राजनैतिक गुटबन्दी की बहुत कुछ तोड-फोड की और पाण्डवो का समर्थन एवं ऐसा दल

यार कर दिया जिससे दुर्योधन की बढती हुई साम्राज्यवादी महत्वकांक्षाएं र-चूर हो गई ।

अनेक आलोचको के मत से महाभारत का सग्राम भारतवर्ष की महा-ता को नष्ट करने वाला था और इसके लिए वे श्रीकृष्ण को दोषी ठहराते हैं। र वास्तव मे उनका उद्देश्य युद्धावस्था से दमनकारी सैनिकवाद के थान पर जनतन्त्रीय शासन की स्थापना करना था और महाभारत काल से बौद्ध ग के उदय तक हमको जो किसी बड़े सम्राट या साम्राज्य का उल्लेख नही मलता उसका कारण भगवान कृष्ण की उपर्युक्त नीति ही थी। उस युग मे मस्त देश व्यापी एक जनतन्त्र शासन स्थापित हो सकने की परिस्थितियाँ और साधन तो उत्पन्न नही हुये तो भी कुछ समय बाद बड़े-बड़े स्थानीय जन-त्र अस्तित्व म आये और सैकडो,हजारो वर्ष तक उनमे जनता स्वतन्त्रताकी सास लेती हुई निवास करती रही। भगवान कृष्ण का यह लोक नेता का रूप ही उनके वास्तविक महत्व का परिचायक है और उन्होने गीता के "यदा यदादि धर्मस्य ग्लानिर्भवति भारत" वाले श्लोक म 'अधर्म' का नाश करके 'धर्म' की स्थापना की जो प्रतिज्ञा की है, उसको सार्थक बनाने वाला उनका यही कार्य है।

विष्णु पुराण मे श्रीकृष्ण चरित्र का उपसहार करते हुये व्यास जी ने भी उनका ऐसा ही महत्व बतलाया है। उन द्वारिकावासी प्रभु के स्वर्गारोहण के उपरान्त जब अर्जुन उनकी सहस्रा आश्रिताओ को लेकर हस्तिनापुर जा रहा था तो उसे लुटेरो ने लूट लिया और वह उनका कुछ भी प्रतिकार न कर सका। अपनी इस हीनता पर उसे बडी ग्लानि हुई और उसने अपनी मनोव्यथा व्यासजी को बतलायी। उसने कहा कि "मैंने महाभारत सग्राम मे भीष्म, द्रोण, कर्ण जैसे अद्वितीय महारथियों को हरा दिया, पर आज थोडे से लाठी लेकर लडने वाले अहीरों का भी सामना न कर सका। इससे विदित होता है कि श्रीकृष्ण ही मेरी सच्ची शक्ति थे और उन्ही के प्रभाव से हम इतनी बडी सफलता प्राप्त कर सके थे।" व्यासजी ने उसकी बात का समर्थन और श्री कृष्ण का महत्व प्रगट करते हुए कहा—

"धनंजय ! तुमने श्रीकृष्ण चन्द्र का जैसा महात्म्य कहा वह सब सत्य ही है क्योंकि कमलनयन श्रीकृष्ण साक्षात् काल स्वरूप ही थे। उन्होंने पृथ्वी का भार उतारने के लिये ही अवतार लिया था। जब पृथ्वी ने भारा क्रान्त होकर भगवान की प्रार्थना की तो श्री जनार्दन स्वयं ही यहाँ आये। अब सम्पूर्ण दुष्ट राजा मारे जा चुके अतः वह कार्य सम्पन्न हो गया। पार्थ! अब शेष बचे वृष्णि और अन्धक आदि सम्पूर्ण यदुकुल का भी उपसंहार हो गया। अतः अपना कार्य समाप्त हो चुकने पर भगवान स्वेच्छानुसार चले गये। इसलिये तुम अपनी पराजय से दुःखी न हो। यह सब उन भगवान की लीला का ही कौतुक है कि तुम अकेले ने कौरवों को नष्ट कर दिया और फिर स्वयं अहीरों से पराजित हो गये।" (वि० पु० ५-३८)

शूद्रों और स्त्रियों की श्रेष्ठता—

षष्ठम अंश के दूसरे अध्याय में एक अद्भुत कथा है कि 'एक बार मुनियों में परस्पर पुण्य के विषय में यह वार्तालाप हुआ कि 'किस समय में थोड़ा पुण्य भी महान फल देता है और कौन उसका सुखपूर्वक अनुष्ठान कर सकते हैं' वे मुनिगण जब स्वयं इसका निश्चय न कर सके तो संदेह को मिटाने के लिये महामुनि व्यास जी के पास गये—

"उस समय व्यास जी गंगा में स्नान कर रहे थे। उन्होंने एक बार जल से थोड़ा उठकर उन मुनिजनों को सुनाते हुए—कलियुग ही श्रेष्ठ है—शूद्र ही श्रेष्ठ हैं यह वचन कहा। यह कहकर उन्होंने फिर जल में डुबकी लगा ली। दूसरी बार खड़े होकर फिर कहा—'स्त्रियाँ ही साधु हैं, वे ही धन्य हैं उनसे अधिक धन्य और कौन है?' तदनन्तर जब व्यास जी स्नान-कर्म समाप्त करके मुनियों के समीप पहुँचे और यथायोग्य अभिवादनादि के पश्चात् अपने आसनों पर बैठ गये तो उन्होंने पूछा—'आप लोग कैसे पधारे हैं?'

"मुनियों ने कहा—भगवन्! पहले तो हमें यह बताइये कि आपने स्नान करते हुए जो कई बार यह कहा कि 'कलियुग ही श्रेष्ठ है, शूद्र ही श्रेष्ठ है, स्त्रियाँ ही साधु हैं सो क्या बात है?"

"व्यास जी ने कहा; द्विजगण ! जो फल सतयुग में, दस वर्ष तपस्या करने से मिलता है, उसे मनुष्य त्रेता में एक वर्ष में, द्वापर में एक मास में और कलियुग में केवल एक दिन-रात में ही प्राप्त कर सकता है। इसी कारण मैंने कलियुग को श्रेष्ठ कहा। द्विजातियों को पहले ब्रह्मचर्य आश्रम का पालन करते हुये वेदाध्ययन करना पड़ता है और फिर स्वधर्माचरण से उपार्जित धन द्वारा विधिपूर्वक यज्ञ करने पड़ते हैं। इस प्रकार वे अत्यन्त परिश्रम तथा कष्ट से पुण्य लोकों को प्राप्त करते हैं। किन्तु जिसे केवल मंत्रहीन पाक-यज्ञ का ही अधिकार है वह शूद्र केवल सेवा-धर्म का पालन करके ही सद्गति प्राप्त कर लेता है इसलिए वह अन्य जातियों की अपेक्षा धन्यतर है। इसी प्रकार पुरुषों को अपने धर्मानुकूल प्राप्त किये धन से ही सर्वदा सुपात्र को दान और विधिपूर्वक यज्ञ करना चाहिए। इस द्रव्य के उपार्जन और रक्षण में महान दुःख भोगना पड़ता है तब जाकर उनको प्राजापत्य आदि शुभ लोकों की प्राप्ति होती है। परन्तु स्त्रियाँ तो तन-मन वचन से पति की सेवा करने से ही उनकी हितकारिणी होकर पति के समान शुभ लोकों को अनायास ही प्राप्त कर लेती हैं, इसीसे मैंने उनको 'साधु' कहा। (वि० पु० ६—२)

पुराण रचयिता ने इस कथानक द्वारा उन लोगों का समाधान कर दिया है जो कलियुग, अपनी जातीय हीनता अथवा साधनों की कमी का बहाना बतलाकर कर्तव्य पालन से विमुख रहते हैं। उन्होंने बतला दिया है कि न कोई जमाना बुरा होता है, न कोई जाति छोटी होती है, न कोई दर्जा निकृष्ट होता है, यदि मनुष्य व्यर्थ के झगड़ों में न पड़कर सच्चे मन से अपने कर्तव्य का पालन करता रहे। भगवान धन, दौलत, प्रतिष्ठा, विद्वता, मान-सम्मान के भूखे नहीं वे केवल भावना की कदर करते हैं। यही कारण है कि किसी सम्राट के एक लाख दान की अपेक्षा एक दीन हीन का एक पैसे का दान उनको अधिक बड़ा जान पड़ता है। इसी हार्दिक श्रद्धा और प्रेम को देखकर उन्होंने राजसी व्यंजनों के बजाय शबरी के बेरों और विदुर के साग का भोग अत्यधिक प्रेम से लगाया। इसी आधार पर वे बड़े-बड़े धर्मध्वजी विप्रों के बजाय नरसी और तुकाराम, कबीर और रैदास जैसे श्रमजीवी भक्तों के अधिक निकट पहुँच गए।

वर्तमान समय मे भी ऊँच-नीच की दूषित मनोवृत्ति समाज का अ अनहित कर रही है। यद्यपि इस समय छोटी-बडी जाति का भेद कुछ शिथिल प गया है पर उससे भी अधिक दूषित-धनी-गरीब के भेद ने उसका स्थान ले लि है। आज धन की ही पूजा प्रतिष्ठा और सम्मान हो रहा है। गरीब व्यक्ति च जैसा सज्जन, सत्कर्म करने वाला, सेवा भावी क्यों न हो उसको आगे ब का, ऊँचा उठने का, प्रतिष्ठित पद पाने का अवसर नहीं मिलता जबकि अन दोष और दुर्गुणों के भडार धनपात्र व्यक्ति रुपये के जोर से ही समाज के मुखिया और नेता बन बैठते हैं। यह प्रवृत्ति भगवान और धर्म के आदेशों विपरीत है और जब तक इसे बदला न जायगा ससार दिन पर दिन विपत्ति के दलदल मे ही फँसता चला जाय।

स्त्रियों का महत्व भी स्पष्ट है। वे सच्चे अर्थों में समाज की निर्मात्री होती हैं। समाज के प्रत्येक व्यक्ति को अपना आरम्भिक जीवन उनकी गोद में ही बिताना पडता है और जैसा उनका स्वभाव, व्यवहार, आचार-विचार होता है उसका प्रभाव मनुष्यो पर अवश्य पडता है। वर्तमान समय के बाल-मनो विज्ञान के ज्ञाताओ के अनुसार तो बच्चा जन्म लेने के साथ ही सीखने लगत है और आरम्भिक दो-तीन वर्षों में उसके भावी जीवन का अधिकाश मे निर्माण हो जाता है। अर्थात् उस छोटी अवस्था मे उसके ऊपर जो सस्कार पडते हैं वे फिर आजीवन कठिनता से बदलते है और उन्ही के अनुसार वह अच्छी बुरी जीवन-धाराओ को अपनाता है। अगर स्त्री अपने इसी एक कर्तव्य का वास्तविक रूप में पालन कर सके तो वह समाज का इतना बडा कार्य सिद्ध करती है, जिसका बदला किसी प्रकार नही दिया जा सकता। इसी को महर्षि व्यास ने 'पति की हितकारिणी' बतने का नाम दिया है, क्योकि भावी सतान का सत्पात्र (सपूत) होना मनुष्य का सबसे बडा सौभाग्य है। पर इसके लिये स्त्री को सुयोग्य होना आवश्यक है। मूर्ख और अविकासित स्त्री तो सतान का निर्माण करने के बजाय उसका सत्यानाश कर देती है जिससे अनेक बार तो यही कहना पडता है कि ऐसे 'पुत्रवान' होने से तो 'निपुत्री' रहना ही

अच्छा। विष्णु पुराण के मतानुसार स्त्रियाँ धन्य अवश्य हैं क्योंकि वे समाज के लिये परम उपकारी हैं। यदि वे अपने कर्तव्य का समुचित पालन न करें तो मानव समाज उन्नत और सुसंस्कृत बन ही नहीं सकता।

मानव-जन्म की सार्थकता —

'विष्णु पुराण' के अन्तिम तीन अध्यायों में आध्यात्मिक चर्चा करते हुए मनुष्य को प्राप्त होने वाले त्रिविध ताप, परमार्थ-विद्या और ब्रह्मयोग का परिचय कराया गया है, जिससे मनुष्य संसार-चक्र और भव बन्धनों से छुटकारा पाकर अपने सत्य स्वरूप में अवस्थित हो सकता है। मानव जीवन को सब वेद, शास्त्र तथा ज्ञानी जनों ने बहुत बड़ा लाभ बतलाया है, एक ऐसा लाभ जिसके लिये देवगण भी लालायित रहते हैं। पर यह लाभ प्राप्त तभी हो सकता है जब मनुष्य अपने स्वरूप और कर्तव्यों को समझे और माया-मोह के फन्दे से बचकर अपना वास्तविक कर्तव्य पालन करे। जो ऐसा नहीं करता, इसके विपरीत मार्ग पर चलता है, तो उसके लिये यह एक महान बन्धन, पतन का साधन भी बन सकता है। इस प्रकार इस मानव जीवन को स्वर्गीय या नारकीय बनाना हमारे अपने ही हाथ में है। जो व्यक्ति इस तत्व को जाने बिना अन्धे की तरह जीवन-क्षेत्र में प्रवेश करता है वह शारीरिक, मानसिक, आध्यात्मिक तीनों तरह के तापों में ग्रसित होकर सुख की तुलना में कष्ट ही अधिक उठाता है। इन तीनों तरह के तापों का वर्णन करते हुए पुराणकार कहते हैं—

"शारीरिक ताप के कितने ही भेद हैं, वह सुनो। शिरोरोग, प्रतिश्याय (पीनस) ज्वर, शूल, भगदर गुल्म, अर्श (बवासीर), शोथ, श्वास, नेत्ररोग, अतिसार, कुष्ठ आदि शारीरिक कष्ट भेद से देहिक ताप कितने ही प्रकार के हैं। अब मानसिक तापों को सुनो—काम, क्रोध, भय, द्वेष, लोभ, मोह, विषाद, शोक, असूया, अपमान, ईर्ष्या, और मात्सर्य आदि भेदों से मानसिक ताप के अनेक भेद हैं। आध्यात्मिक तापों के भी इसी प्रकार कितने ही भेद हैं। मनुष्यों को जो कष्ट जगली पशु पक्षी, पिशाच, सर्प, बिच्छू, राक्षस आदि

से प्राप्त होता है, वह आधिभौतिक कहा जाता है। और शीत, उष्ण, वायु, वर्षा, बाढ़, विद्युत्पात आदि से प्राप्त दुःख आधिदैविक कहे जाते हैं।

"इस प्रकार जन्म से मृत्यु तक जीव अनेकों दुखो को भोगता है। अज्ञान रूप के अन्धकार से आवृत्त होकर मूढ़हृदय पुरुष यह नही जानता कि 'मैं कहा से आया हूँ? कौन हूँ? कहाँ जाऊँगा? मेरा स्वरूप क्या है? मैं किस बंधन से बँधा हुआ हूँ? इस बन्धन का क्या कारण है? अथवा यह अकारण ही प्राप्त हुआ है? मुझे क्या करना चाहिए और क्या न करना चाहिए? क्या कहना चाहिए और क्या न कहना चाहिए? धर्म क्या है अधर्म क्या है? किस अवस्था मे मुझे किस प्रकार रहना चाहिए? मेरा क्या कर्तव्य है? अथवा क्या गुण और क्या दोष है? इस प्रकार पशु के समान, विवेक-शून्य, उदर और इन्द्रिय के भोगों मे आसक्त पुरुष अज्ञान-जनित महान दुःख भोगते हैं।" (वि० पु० ६-५)

इस प्रकार केवल स्वार्थ परायण जीवन व्यतीत करने वाला इस लोक और परलोक मे दुख ही पाता है। यदि वह कभी सुख का भी अनुभव करता है तो वह क्षणिक और भ्रम-युक्त होता है। जैसे शराब के नशे मे मनुष्य बडा 'मजा' समझता है और आरम्भ मे बडी प्रसन्नता भी प्रकट करता है, पर उसका परिणाम बदहवास होकर इधर-उधर गिरना और अपमानित होना ही होता है। परलोक मे भी ऐसे पाप-परायण व्यक्तियो की अत्यन्त दुर्गति होती है क्योकि दूषित मनोवृत्तियो के कारण उनकी आत्मा और सूक्ष्मदेह वहाँ भी वैसे ही कष्ट अनुभव करती रहती है। इस प्रकार बार-बार मरना और जीना और गर्भावस्था, जरावस्था तथा मरणकाल के कष्ट सहना कभी मानव जन्म की सार्थकता नही मानी जा सकती।

निष्काम कर्म और ज्ञान-मार्ग—

इसलिये शास्त्रों का उपदेश यही है कि इस ससार के पदार्थों मे अधिक ममता रखने और स्त्री, पुत्र, सम्पत्ति, घर, भूमि आदि की प्राप्ति और रक्षा मे ही सलग्न रहने से मनुष्य को कभी सच्चा सुख नहीं मिल सकता। ये पदार्थ

